दूसरी यति फिर सातवें अक्षर "या" के उपरान्त है। पूरा श्लोक यों है।

पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलं युष्मास्वपीतेषु या,
नादत्ते प्रियमण्डनाऽपि भवतां स्नेहेन या पल्लवम्।
आद्ये वः कुसुमप्रसूतिसमये यस्याः भवत्युत्सवः,
सेयं याति शकुन्तला पतिगृहं सर्वैरनुज्ञायताम्॥

## २१ अक्षरवाले समवृत्त

### स्रग्धरा

**म्रभ्नै र्यानां त्रयेण, त्रिमुनियतियुता, स्रग्धरा कीर्तितेयम्**

स्रग्धरा के प्रत्येक पाद में मगण, रगण, भगण, नगण, यगण, यगण, यगण, होते हैं। इसमें सात अक्षरों पर यति होती है।

| मगण | रगण | भगण | नगण |
| --- | --- | --- | --- |
| — — — | — ◡ — | — ◡ ◡ | ◡ ◡ ◡ |

| यगण | यगण | यगण |
| --- | --- | --- |
| ◡ — — | ◡ — — | ◡ — — |
| — — — | — ◡ — | — ◡ ◡ |

| जैसे—व्या को पे | न्दी व रा | भा, क न |  |
| --- | --- | --- | --- |
| ◡ ◡ ◡ | ◡ — — | ◡ — — | ◡ — — |
| क क प | ल स, त्पी | त वा साः | सु हा सा, |

यहाँ पर पहिली यति सातवें अक्षर "भा" के उपरान्त तदनन्तर दूसरी यति फिर सातवे अक्षर "स" के बाद, तदनन्तर तीसरी यति फिर सातवे अक्षर "सा" के उपरान्त है। पूरा श्लोक यों है —

व्याकोषेन्दीवराभा कनककपलमत्पीतवासाः सुहासा,
बर्हैः कन्चन्द्रकान्तैर्वलयितचिकुरा चारुकर्णावतंसा।
अंसव्यासक्तवंशीध्वनिसुखितजगद्वल्लवीभिर्लसन्ती,
मूर्तिर्गोपस्य विष्णोरवतु जगति नः स्रग्धरा हारिहारा॥

## अर्धसमवृत्त

### पुष्पिताग्रा

**अयुजि नयुगरेफतो यकारो**
**युजि च नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा**

पुष्पिताग्रा के प्रथम तथा तृतीय चरण में नगण, नगण, रगण यगण, (इस प्रकार १२ अक्षर) और द्वितीय तथा चतुर्थ में नगण, जगण, जगण, रगण, और एक गुरु (इस प्रकार १३ अक्षर) होते हैं।

| नगण | नगण | रगण | यगण | |
|---|---|---|---|---|
| ⏑ ⏑ ⏑ | ⏑ ⏑ ⏑ | — ⏑ — | ⏑ — — | प्रथम तथा तृतीय चरण |

नगण   जगण   जगण   रगण   ग

⏑⏑⏑  ⏑—⏑  ⏑—⏑  —⏑—  —

द्वितीय तथा
चतुर्थ चरण

जैसे—

⏑⏑⏑  ⏑⏑⏑  —⏑—  ⏑——

अ थ म  द न व  धू रु प  स वा न्त

⏑⏑⏑  ⏑—⏑  ⏑—⏑  —⏑—  —

व्य स न  कृ शा प  रि पा ल  या म्ब भू  व

पूरा श्लोक यों है :—

अथ मदनवधूरुपप्लवान्त
        व्यसनकृशा परिपालयाम्बभूव ।
शशिन इव दिवातनस्य लेखा
        किरणपरिक्षयधूसरा प्रदोषम् ॥

## विषमवृत्त

विषमवृत्त साधारण साहित्य मे बहुत कम आते है। उदाहरणार्थ केवल उद्गता का लक्षण देते है।

⏑⏑—  ⏑—⏑  ⏑⏑—  ⏑

प्रथमे,  सजौय,  दिसलौ,  च

⏑⏑⏑  ⏑⏑—  ⏑—⏑  —

नसज,  गुरुका,  एयनन्त  रम

— ⏑ ⏑ ⏑ ⏑ ⏑ ⏑ — ⏑ ⏑ —

यद्यथ, भनज, लगा.स्यु, रथो

⏑ ⏑ — ⏑ — ⏑ ⏑ ⏑ — ⏑ — ⏑ —

सजसा, जगौच, भवती, यमुद्‌ग, ता

## जाति

जैसा कि पहिले कह आये है, "जाति" छन्द उसे कहते है जिसमे के गण मात्रा ( Syllabic instants ) के हिसाब से व्यवस्थित किए जाते है। "जाति" का सब से साधारण भेद "आर्या" है, जो कि नव प्रकार की होती है :—

पथ्या विपुला चपला मुखचपला जघनचपला च ।
गीत्युपगीत्युद्‌गीतय आर्यागीतिश्च नवधार्या ॥

## आर्या

यस्या· पादे प्रथमे, द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये, चतुर्थके पञ्चदश साऽर्या ॥

अर्थात् आर्या के प्रथम तथा तृतीय चरण मे १२ मात्रायें होती है; द्वितीय मे १८ और चतुर्थ मे १५ मात्राएँ होती है। उदाहरणार्थ लक्षण का ही पद्य है।

नोट—छन्दों के अधिक ज्ञान के लिए श्रुतबोध, वृत्तरत्नाकर अथवा पिङ्गलमुनि रचित छन्दःसूत्र शास्त्र पढना चाहिए।